जाप, ऐसे मुनिराज तांको वंदना हमारी है ॥६९१॥

मुक्ति को लियो मग जोई २ धरे पग, पीवे न सचितोदक विषय सुखटारी है, ज्ञान तणी घणी चाय बुझाय कषाय लाय, खट काय करे साय क्षमा गुण धारी है, जैन को सुनावे धर्म मिथ्यात को टाले भ्रम, बोले न वचन मर्म बुद्धि के भंडारी है, पन्नालाल कहे मुख काहू की न राखे रूख, ऐसे मुनिराज तांको वदना हमारी ॥६९२॥

ढूंढ लियो धर्म सार तज के कुटुम्ब नार, पंच व्रत लिये धार हुऐ अणगारी है, गुरू के चरण सेवे शूत्र पाठ अर्थ लेवे, बैठ उपदेश देवे सुणे नर नारी है, दया को लगावे रंग पाखंडी को टाले संग, कर्मा से करे जंग ममता कों मारी है, पन्नालाल कहे खास मुक्ति स्वर्ग करे बास, ऐसे मुनिराज तांको वंदना हमारी है ॥६९३॥

सतावीश गुण धार नमे जांकू नर नार, मधुकर सम अहार लेत पूरे ब्रह्मचारी है, शशि ज्यूं शीतल वैन लोपे नहीं जिन ऐन, धरे ध्यान दिन रैन पाप परिहारी है, प्रति बोधे भवि जीव पहुंचावे नगर सीव, तरण तारण जांकी कीरति अपारी है, पन्नालाल कहे जोड़ी हस्त दो मस्तक चोडी, ऐसे मुनिराज तांको वन्दना हमारी है ॥६९४॥

## ॥ चौवीस—जिन ॥

ऋषभ अजित प्रभु सम्भव अभिनंद जान, सुमति पद्म सुपास प्रभु चन्दनं, सुविधि शीतल सरियांस वासपूज्य मान, विमल अनंत धर्म शान्ति सुख कन्दनं, कुंथू अरह मल्लि साथ मुनि सुव्रत नेमिनाथ, रष्ट नेमि पारसजी टाल्या मोह फंदनं, चौवीसिमा वर्धमान शोभत्त सुरत भान, पन्नालाल जोड़ी हाथ नित्य वंदनं ॥६९५॥

## ॥ पंजाब की बोली को सवैयो ॥

अस्सी अस्सी तुस्सी तुस्सी साड़े साड़े सानुं सानुं, काली काली कुड़ी कुड़ी कोल कोल कांम में । जेड़ा जेडा केड़ा केड़ा लोड़ा लोड़ा चंगा चंगा, तिम्मी तिम्मी रौला रौला गल गल गाल में ॥ चुक चुक तुरों तुरों काकी काकी काको काको, आखो आखो मुण्डो मुण्डो नीको नीको नाम में ॥ खूबचन्द कहे सेना झूठी होतो पुछ लेना, मूणी मूणी कहुं ऐसी बोली है पंजाब में ॥६९६॥

## ॥ श्रावक के इक्कीस गुण ॥

लज्जावंत दयावंत प्रसंत प्रतीत वंत, पर दोष को ढकैया पर उपकारी है । सौम दृष्टि गुण ग्राही गरिष्ट सब को इष्ट, शिष्ट पक्षी मिष्ट वादी दिरघ विचारी है । विशेषग्य रसग्य कृतग्य तग्य धरमग्य, न दीन न अभि-

मानी मध्य विवहारी है, सहज विनीत पाप क्रिया सौ अतीत, ऐसे श्रावक पुनीत इकवीस गुण धारी ॥६९७॥



# ॥ अथः कमल कुसुम कार्णीका ॥

## ॥ चौवीस जिन स्तुति ॥

ऋषभ अजित संभव अभिनन्दन, सुमति पद्म सुपार्श्व चन्दा चन्दना । सुविधि शीतल श्रेयांस वासुपुज्य प्रभु, विमल अनन्त धर्म शान्ति सुख करना ॥ कुंथु अर मल्लि मुनि सुव्रत नमि नेमि जिन, पार्श्वरु महावीर जाका लउं शरना । नमूं प्रभु कर जोड़ एक हजार आठ वार, तिखुता के पाठ सेती होजो मेरी वन्दना ॥६९८॥

## ॥ वीस वेरमान ॥

श्रीमन्दर युगमन्दर बाहुजी सुबाहुस्वामी, सुजात रु स्वयंप्रभु ऋषभानन्द तारजो । अनन्तवीर्य सुरप्रभू विशाल रु वज्राधर चंन्द्रानन्द चन्द्रबाहु भुजंग चित्त धारजो ॥ ईश्वर नेम वीरसेण महाभद्र देवयश, वीसवां अजितवीर दुःख थी निवारजो । नमूं प्रभु कर जोड़ एक हजार आठ वार, तिखुता के पाठ सेती वन्दना सकारजो ॥६९९॥

## ॥ गणधर स्तुति ॥

इन्द्रभूति अग्निभूति वायुभूति त्रिगतजी, सोहम गणिन्द पंच पंच से परिवार है। मंडीपुत्र मोर्यपुत्र साढा तीन तीन से दो, संयम ले हुवा ज्ञानी गुणा का भंडार है॥ अकपित अचलजी मेतारज प्रभासजी, तीन तीन से के धणी गणिपति चार है। एक ही दिवस भये चम्माली मो शिष्य, ताके पद अहोनिशि मेरा होवो नमस्कार है॥७००॥

## ॥ सोला सती ॥

धन्य सति ब्राह्मी और सुन्दरी कोशल्या सीता, कुन्ती और द्रोपदी के नमूं नित चरणाम्। राजिमती चन्दना सुभद्रा मांहि गुण घणा, चेलणा की कीरती जिनन्द मुख वरणाम्। शिवा पद्मावति मृगावति सुलसां सती, दमयन्ती जाप जंप मिटे जर मरणाम्। प्रभावती इत्यादिक हुई सोले महासती, मेवाड़ी मुनि ने ज्याँको सदा काल सरणाम्॥७०१॥

धर्मदासजी धन्नाजी लालचन्दजी रामचन्द्रजी, छोटा मोटा पृथ्वीराज मन्नाजी विचारी है। बालचन्दजी मूलचन्दजी पेमचन्द तारांचंद, रतन सी ने पदारथ लोक पराजी भारी है॥ भवानी मलूकचन्द मनोहरदास हुवे,

पुरुषोतम मुकटमल समरथ धारी है । वागमलजी गुरु सहाय बावीस ही समुदाय, उत्तम पुरुषो का नाम लिया जय जय कारी है ॥७०२॥

## ॥ दस दृष्टान्त मनुष्य जन्म दुर्लभ ॥

किसी एक बमन पे चक्रवर्ति तुष्ट हुवा, प्रथम भोजन जाच्यो सिरी देवी हाथको । घर घर तणा बारा बधवा मूढ, वैसा स्वाद मिला नहीं रोवे उन भातको । छिन्नु क्रोड़ गांव भरतखंड के पूर्ण हुवे, तबी पिछो बारो आय चक्री नर नाथ को । ऐसे नर जनम अधम वश हार गये मिलवो कठिन गयो हीरो रंक हाथको ॥७०३॥

किसी एक राय तणो चाणक्य दीवान जुआ, खेले सार पासा लेई सुवर्ण की थालरे । हारे एक मोहर जावे जीते सो या थाली पावे, काठियारो ललचायो होजाऊं निहालरे ॥ शिर पे संकट झेल एक मोहर रखी मेल, खोई जुआ खेल करे रुदन कंगालरे । ऐसे नर जनम अधम वश हार गये, मिलवो कठिन भाखे दीन का दयालरे ॥७०४॥

किसी एक राय के सौ पुत्र हुंता तब नृप, क्लेश टालन हित उपाय रचावे हैं । शत अष्टोत्तर थंभ थंभे थंभे इते प्रत्येक पेलुके इती, पूतली बंधवे हैं । पूतली सर्व पूरे पेलु एक थंभ, सभी थंभेजीते सो या राजरिधी प

देव योग पार पड़े तथापि कठिन अति. मिलवो अमूल्य नर भव जो गमावे हैं ॥७०५॥

चौवीस प्रकार धान्य जम्बूदीप तणो सभी, सुर गिरी जैसो सुर ढगलो बणावे हैं । तामे दोयपायली मिलाय सरसू के दाणे अति ही जीर्ण बृद्धि बुड्ढी को विठावे है ॥ कह्यो सरसू के दाणे अलग निकाली देव, महामुशकिल है बुड्ढी से किम थावे हैं । देव योग होई जाय तथापि कठिन अति मिलवो अमूल्य नर भव जो गमावे हैं ॥७०६ ।

कोई एक सेठ मूंजी रतना की जोडी पूंजी निज वश राखे किसे भेद हू न दाखे हैं । एकदा विदेश गयो पुत्र घर रह्योतिणे, परिपाटी कह्यो सहू खायहु खिलाके हैं ॥ सेठ पीछो घर आयो रतन डिबा न पायो, करे विलापात भूरे नैणा नीर नांखे हैं । देवयोग रतना को डिवो पीछो मिलिजाय, दुल्लभ मनुष्य भव ज्ञानी देव भाखे हैं ॥७०७॥

मूल देव योगी दोउ एकसा सुपना लिया चन्द्र उर उतरयो ते जागिया तुरन्त है । अजान पुरुष ताहि योगी फल पुछि लियो तेल पुडो मिलि गयो ऊपर चीरत हैं ॥ ज्ञानी सेती मूल देव पूछन ही राज मिल्यो, योगी फल खोय रोय दुःख ही धरत है । वैसा ही स्वप्न पुनि देव

योग मिल जाय, कठिन है नर भव चौरासी फिरत है ॥७०८॥

कोई एक नरवर रच्यो सुता स्वयम्वर व्यावन को आया कई घर के उमेदरे। तिहां एक थंभ उर्द्ध सोले आरे चक्र फिरे, तिणी पर पुतली सो जाणो राधा वेदरे, पुत्री वरे वोही नीचे तप्त तेल कडाह बीच, देख वांण फेंक राधा बायीं आंख छेदरे। दैव वश होय पिण मनुष्य जनम खोयो, मिलवो कठिन भोगे जीवा योनी केदरे ॥७०९॥

द्रह एक अष्ट पुड सेवाल से आछादित, ताल फल टूट पड़ा छेदाणी सेवालरे। कछुवो निकल शशि पुनम को देखि गयो कुटुम्ब तेड़न छिद्र मिल्यो ततकालरे ॥ छिद्र नहीं पायो पछतायो भूंठो पड़िगयो, पीछा योग कैसे मिले देवे शंका टालरे। वोही योग देव योग फिर हू मिल ही जाय मनुष्य को भय घणो कठिन करालरे ॥७१०॥

स्वयंभु रमणो दधि असंख्य योजन तणो, तिहां कोई देव कीली धुसरो ले जायरे, पूर्व के कंठ धरे धूसरो पच्छिम कीली, पानी मांहि इत उत दोनों झोला खायरे, दोउ का संयोग महा दुल्लभ है सूर वश, धूसरे के छेद कीली पेस जावे आयरे,ऐसे पुदगल वश नर भव हार गये,

मिले मुशकिल करे कोड़ ही उपायरे ॥७११॥

सोले जाती रतनां को अति उंचो थंभवर, बारीक चूरण कोई देवता बनाय दे । लोहा की नली में भर जाय मेरू चूली परा जोर फूंक देइ दश दिशा में उड़ायदे ॥ सब पुदगल परमाणुं एकत्रित कर पीछा थंभ कैसे होय यह मुझे बतायदे ॥ होय देव योग पिण दुल्लभ मनुष्य भव, मूरख कोड़ी के काजे रतन गंवायदे ।.७१२॥

## ॥ नुकता मोसर ॥

अन्य देश देखते मुहताज है मेवाड़ देश, घोरत कष्ट करी पैसे को कमावे है । पुन्य पे तो शून्य लगी खुद भी न खाय सके लूघड़ा के सात सात थेगला लगावे है, बालकों की शक्ति बुद्धि हीण करी मूरखों ने, पुस्तक के बिना ताने ताव तरसावे है । बाप मरा चोखला में चिठी दी बतीस गांव, लड्डू पुरी करी धुँवो घर को उडावे है ॥७१३॥

चक्रवर्ति हुवे जाके बतीस हजार देश, नव निद्धि पांव तले वो भी मृत्यु पाया है, श्रेणिक कोणिक मोटा चेटक महीप हुवा, अन्तकाल करी पर भव में सिधाया है ॥ अरणक शंख श्राद्ध आनन्दऽरु कामदेव, वो भी छोड़ गया पीछे क्रोड़ां तणी माया है, वीरजी के

मात पिता मर गये दाग दिया, मोसर भी किया ऐसा कहीं न बताया है ॥७१४॥

आगम निगम वेद श्रुतिय पुराण बीच, मोसर का नाम ढूंढो कहीं नहीं पावे है । अंध श्रद्धा नीच प्रथा घुसी है समाज मध्य, जात गंगा बोल २ जाति को जिमावे है ॥ क्रूर कुटारंभ करी पाप का पोषण करे, पड़े ऊंडी नर्क में ठाणायंग चेतावे है, मोसर या मेरेसर नुक्ता याने मींडी लगी, मरने वाला आगे ऐसे रो रो अरडावे है ॥७१५॥

हमारे बड़ावे हुवे आगे से करते आये, पेटके पूजारी ऐसे अटकावे रोड़ा है । बड़ावें तुम्हारे होते क्षत्रियों की खान दान, दारू पीते मांस खाते आज कैसे छोडा है ॥ बड़ावे तुमारे कोई कर्महु ते अन्ध हुवे, उन्हीं जैसे होना तुम्हें नैन क्यों न फोड़ा है, विना पढ़े बाप थे हमारे हम कैसे पढें, नुक्ते ही पै वना क्यों तू गोगाजी का घोडा है ॥७१६॥

हजारों रुपये ऐसे मोसर में नाश होय, एक टेम दूना चाटी सबी भग जावे है । घर खेत फुंक दियो जेवर भी भूंक दियो, दया हीण लोक मीठो माल गट कावे है, जोखम में जान पड़ी विधवा अनाथ बच्चे, अन्न २ करे कैसी

काया कलपांव है । धूल डारो ऐसे नीच खाने पै सु बन्धु मेरे, करो त्याग आज मुनिराज फरमावे है ॥७१७॥

ग्यारया बारया मासी खटमाली वर्षी श्राद्ध किया, डागड़ी गंगोज भी गुंजाया ढमके ढोल्के । प्रेत खान पान सभी मांस के समान कह्यो, भविष्य पुराण मांहि देखो दृग खोल्के ॥ गीता भी टटोल लीजे तमोगुण पैदा करे, अमृत भरोसे विष पीये मती घोलके । कुछिका बिगाड धन धर्म विनाश करे, चाहे जितो कहो टांची लगे नही टोल्के ॥७१८॥

॥ बांजड़ी ॥

शिक्षा बुद्धि हीन गुण गौरव मलीन कीन, पुत्र काज करत प्रपंच नाग जातड़ी । मनावे महादेव चन्द सूरज गणेश हनुमान, भोपा भैरू पास जाय लीनी आखड़ी ॥ अबोली ने ऊबछट गट चाक उखरडी, गोबर को गोरधन पूज-लीयो बापड़ी । दशामा दिहाडी गोगा शीतला ने गणगोरी, पूर्वज पूजने जगाई मार्ग गानडी ॥७१९॥

कार्ती स्नान व्रत बत्सनागपंचमी नागपञ्चमी, होली जमण के काज किया म्हाजा पापड़ी । वर्णी कराई जोगी जगम फकीर भख्या, नालिया का तंत्र मंत्र किया बांधी तातड़ी, दवाई मंगाई जड़ी बूंटी पचासों ही खाट फली

चालुड़ा की जाल मांही जैसे मांकडी । आशा अभिलासा पूरी हुई नहीं पुन्य बिना, भाग्य हीणा तो भी रही बांजडी की बांजड़ी ॥७२० ।

## ॥ सती पद्मनी ॥

आज राज वंशियों के रनवास ढूंढ देखो, विषय भोग नाच रंग राग की मरोड में । वीर रमणियों का खिताब उन देवियों को, विकल भई मस्त आज मर्द की मसोढ़ में ॥ शान नहीं भान नहीं धर्म कर्म ध्यान नही, धन्य माता आप हुई जोग माया जोड में । केद से ले-आई पति देव राना रत्न हु को, अमर नाम कर गई है पद्मनी चित्तौड में ॥७२१॥

## ॥ मूढ़ता भरी प्रार्थना ॥

जैसे एक राजा तणी बग्घी को पकड कहे, मैं हूं दुखियारा मेरा दुःख दूर कीजिये । इच्छा हो सो मांग तदा भाग्य हीणा बोला ऐसे, मुझे एक पाव मूंगफली दिला दीजिये, ऐसे ही अभागी भगवान् से अरजी करे, मुझे पुत्र राज द्रव्य दारा बखसीजिये । राजा तूठा अमर जागिरी दे मिटावे दुःख, ऐसे ही प्रभु से प्रभुपद मांग लिजिये ॥७२२॥

हीरा पन्ना मणि मोती माणक लीलम बहु, जोंहरी ले बैठा जांकी कीमत करार है। ताहि पास जाय कहे पैसे की तमाखु देवो ,उन जैसा कहो कोई दूसरा गमार है ॥ ऐसे मूढ़ नर मांगे प्रभु पास पुत्र धन ताहिपास रख्यो नही तंतहु को तार है । जग के जंजाल से निकाली निज आतमा को, अरूपी अयोगी निरंजन निराकार है ॥७२३॥

## ॥ महजबों की खटपट ॥

होवे अरिहन्त इस काल जो सचेल रूप, देखते ही तंत् खोस लेवे ये दिगम्बरी । यदि होवे नगन स्वरूप नही सहन होय, कपड़े पहनाये विना रहे क्यों सितम्बरी दोनों के भय से भगवान् आरे पंचम में, पैदा नहीं होय लगे ताणा ताण जबरी । कैसी दशा आज जिन शासन में दीख रही, मज्हबी लड़ाई लगी अजब गजब की ॥७२४॥

दश ग्रासियों में यदि तीर्थंकर देव होते, ताले ही में बन्द रहते बाहर नहीं आते वो । अगर चे दिगम्बरी के मत में प्रवेश होते, चक्षु चेक किये जाते ये भी मजा पाते वो ॥ तेरह पंथी होते तो दया दान पुन्य सबी, मूल से मिटाते दुःखी दीन को रुलाते वो । ऐसे दुरबुद्धियों के

फंदे में जो फस जाते, साधना तो दूर रही यातना उठाते वो ॥७२५॥

विष्णु भी पुकारे जैनियों के है पारसनाथ, जैनी लोग बोले ऐसे विष्णुओं के राम है। दोनों ही झूठे है उन्हे मजहब में ठोंस दिये, जग से निराले देउ तीन लोक स्वाम है। पक्ष के वन्धारण बन्धे पढे है जो मन्दिरों में, वो नहीं तिलोकी नाथ मज्हबी मुकाम है। सत चित आनन्द अगम्य अविनाशी प्रभु, पाये सुखराम ताके मन्दिर है न गाम है ॥७२६॥

वेद मत मान ले तो जैनी कहे मिथ्या दृष्ट, जैनी बनें विष्णु कहे नास्तिक के भाई है। अगर न पुरानी पढे कुरानी कहे काफिर तू, कुरान पढे तो हिन्दू कहे तू कसाई है। अपनी ही तूती के तरंग में तणाये बैठे, दुष्टता न छुटी एक उपर की लडाई है। पक्ष पात प्रवृत्ति में पतन की पूर्णता है, निवृत्ति के विना तेरे सभी दुःख दाई है ॥७२७॥

## ॥ संगति से हीं उत्थान और पतन ॥

अधोगति करत उदक का स्वभाव सदा, नदी नाल खाल देख लीजिये जगति में। नल के प्रयोग नीर सातवीं मंजिल चढ़े, यही तो प्रधान गुण रहा सु संगति में ॥

ऐसे कामी क्रोधी अत्याचारी चोर दुर्गुणी, पापों से पतन होके पड़ते कुगति में। दया दान सत्य शील संयम सुगुण धरे उर्द्ध्व गमन करे डेरा दे सुगति में ॥७२८॥

## ॥ साधुओं का प्रेम ॥

जैसे नट बरत पै नरत करत रहे, चारों दिशी देखते हु डोर रखे ध्यान में। पनिहारी शीश धरा बेवड़ा में चित्त वसे, हाथों का दे झाला चढ़े बातों के तुफान मे॥ उस्तरा चलाते नाई रखे धुनि धारा बीच, चरत फिरत गऊ सुरत सन्तान में। ऐसे संत संसारी लोगों से व्यवहार करें। अन्दरुनी भावना तो रहे भगवान् में ॥७२९॥

## ॥ आलसी की दशा ॥

बोर झाड़ तले एक आलसी पुकारे पड़ा, अहो ऊंट वाला जरा इधर पधारिये। आया ऊंट वाला कहे नीचे तो उतर भाई, छाती पै पड़ा है बोर मुख मांहि डारिये॥ कैसा आलसी है, तहां दूसरा पड़ा वो बोला, अजी यह तो गया बीता आप ही विचारिये। सारी रात श्वान मेरा मुख चाटता ही रहा, मैंने कहा भाई जरा इसे ललकारिये ॥७३०॥

## ॥ आत्मा और कर्म ॥

तूंबड़ी को स्वभाव तो सदा ही तिरबेहु को, कबहू

डुबत नांहीं जल में दबावे है। दिये अष्ट रस्सी बन्ध वसु लेप मिट्टी हू के पानी मांहीं पटकत पाताल पठावे है॥ ऐसे जीव तूॅबी सम डूबन को नहीं धर्म, वसु कर्मो के वश कुगति सिधावे है। बन्धन कटत तूॅबी आवत ऊपर चली, तैसे कटे कर्म मुगतगढ जावे है ॥७३१॥

## ॥ हूक्के वालों की दुर्दशा ॥

लधु बधु दोनों यार हुका के पीवणहार, करके तैयार बैठा चाली मनुहार हो। लधु भाई खेंची घूॅट तवे आई खाॅसी ऊठ, खेंखार को बूर दियो नाली में उतार हो॥ बधु हाथे दिया हुका खुश हो पीवन ढूका जोर से खेंचत आया मुख में खंखार हो। अनिष्ठ कर्म ताकों इष्ट मानी हुए भिष्ट, ऐसे यम दूतन को लाखन धिक्कार हो ॥७३२॥

## ॥ सत्संग का लाभ ॥

मिथ्याती अधम अति परदेशी नरपति, करी जीवां कती खोली कुगति किंवारी है। केशी मुनि समझायो शुद्ध समकित पायो, राज छिटकायो हुवो बार व्रत धारी है॥ राणीजी को पाय जहर भोजन खवाय दियो, फेर चढी छाती टूॅपो देई नाख्यो मारी है। नृप क्षमाधार कोप कियो न लगार, गयो स्वर्ग मुझार हुवो एका भव तारी है ॥७३३॥

## ॥ स्त्री मो में पतन ॥

जिनरिख जिनपाल रयण द्वीप आये चाल, रयणा देवी तणी चाल ते मांहीं बंधाया है। शैलक शरण लियो चल्यो सुर लेइ तब, देवी आई हाव भाव करी ललचाया है ॥ मोहवश जिनरिख मरियो अकाल बीच, जिनपाल मोहजाल तोड़ी घर आया है। ऐसे मुनि मोह वश बंधत कुगति जाय, मोह का विछोह किये सुगति सिधाया है ॥७३४॥

गौचरी करण लिए अरणक मुनि गये, कुशीला कामणी लखि प्रेम जाल पाथरी। चंचला चरित देख मुनि तज दियो भेख, हुवे अन्धा धन्ध मोहवश दिन रात-री। जननी को विकल वे शुद्ध लखि आई बुद्ध, पुनरपि योग लियो लगी सीख मातरी। महा दुखकारी निजगुण की लुटारी करे, मगज भिखारी या संगत नारी जातरी ॥७३५॥

## ॥ तमाखू निषेध ॥

भ्रष्ट जात तमाखु में दुनियां दिवानी हुई, काग कुत्ता खाय नहीं मकट हु पेखिये। खांसी क्षयरोग का निवास खून नाश करे, मरे पे कुगति त्रास भोग वे विलेखिये। तन धन खोय सब धर्म डुबोय देत, नादानी को छोड़

प्रिय काती महातम देखिये । गउ कान टूट पड़ा तमाखु पैदाश हुई हिन्दू का लक्षण हो तो चिलम दूर फेंकिये ॥७३६॥

## ॥ धान्य की योनि ॥

साली जवार गेहूं जव मक्कादि त्रिवर्षे निर्जीव हो-जावे । दो दाली तुवर चणादि तिजारो तिल्ली की योनि पंचवर्ष रहावे ॥ कोद्रवा कांगणी शण सरसूं अलसी आदि सात वर्ष विनमावे । ठाणांग सूत्र और विवाहपन्नति के छट्टे शतक में ज्ञानी फरमावे ॥७३७॥

## ॥ चार वृत्ति ॥

दानवी वृत्ति का है यही लक्षण मेरा सो मेरा है, तेरा भी मेरा तेरा सो तेरा है, मेरा सो मेरा, यह मानवी वृत्ति का भाव भलेरा ॥ दैविकवृत्ति में तेरा वो तेरा है मेरा भी तेरा यह उत्तम चहेरा । ब्रह्मवृत्ति में अधेरा मिटा सब झूठा बखेरा न तेरा न मेरा ॥७३८॥

## ॥ शुद्धा-शुद्ध क्षेत्र की फसल ॥

घजड़ खेत में बीज पड़े, कहो कैसे फले यों ही बीज गमाया । आक धत्तुर उखार मुलायम, जो किया माल निहाल कमाया ॥ यों तप संयम शील जपादिक, क्षेत्र अशुद्ध फलेन फलाया । काम क्रोधादि कु झाड़ उखाड़

धरो फिर बीज फले मन चाय ॥७३९॥

## ॥ बैर नहीं छूटेगा ॥

डोलर झूले में चार झुलाउ थे, ऊपर का अभिमान करारा। थूंक दिया पडा नीचे के नाक पै, बेवश हो रहा सुन्न बिचारा ॥ नीचे का ऊपर पहुंच गया, तब छोड़ दिवी है पिशाब की धारा। दाव लगे पुनि वेर निकालत वेर करो मत बन्धु हमारा ॥७४०॥

## ॥ इष्ट मनुष की मृत्यु पर जगदोद्गार ॥

था पुन्यवान दयालु दानीश्वर, ताज समाज का टूट गया है। कुन्दन के सम स्वच्छ सुलक्षण, अमृत का घट फूट गया है। शान्त सदा प्रिय सत्य सुशील, यथा अवलम्बन छूट गया है। काल कराल कलेजा हमारा हां रे दुर्दैव क्यों लूट गया है ॥७४१॥

## ॥ अनिष्ट की मृत्यु पर जगदोद्गार ॥

था एक नीच सलीच नराधम, फोडा फजीती का फूट गया है। दंड अफंड किया है कुमागम गला गरीबों का छूट गया है ॥ कंटक निन्दक क्रोध की मूरति, दंभ का थंभ था टूट गया है। भली करी भगवान दयानिधि, वो दुनिया मे उठ गया है ॥७४२॥

## ॥ तीन वस्तु पर हंस का झूंठा अभिमान ॥

मान सरोवर हंस बसे, पर संस नहीं बसते बहु प्राणी, उज्वल का अहंकार करे, मत है बुगला उजला अगवानी ॥ मोती चुगे पै बड़ा नहीं होत है, मोती तो मच्छी की सतती जाणी ॥ एक ही है गुण तेरे में हस, करे दूध का दूध पाणी का पाणी ॥७४३॥

## ॥ तीन वस्तु पर मनुष्य का अभिमान ॥

का कुल का अभिमान करे नर, कौरव का कुल ही गया मारा। रूप का मद वृथा है तेरा, कई गोरे गुरड गौ भक्षण हारा। जो धनवान् भयो तो हुयो काहु खट खंड नायक नर्क सिधारा। एक ही तारीफ तेरी करूं, दुखियों पे दया कर जन्म सुधारा ॥७४४॥

## ॥ हरिगीत छन्द ॥

राजपूतों का ही कीर्त्तन, कतई मुनिगण कर गये।
नर वीर योधों का, चरित संसार सम्मुख धर गये।
सेकड़ों संकट सहे, दुनिया का संकट हार गये। वो अमर जीवन कर गये, हां कौन कहता है मर गये ॥७४५॥

आवे शरण में अगर को, रक्षण की भिक्षा याचता।
परिक्षा उत्तीर्ण समय, लख निज गौरवता पर नाचता।

धन प्राण मे कर्त्तव्य, पालन कर उसे निस्तारता । राघव विभीषण जगत, जाहिर विहल चेटक वारता ॥७४६॥

॥ सत्यता ॥

सत्य में कितने अडिग थे, लेखनी क्या लिख सके । वीर अर्जुन के सम्मुख क्या, क्रोडी शत्रु टिक सके । चात्र वंशज देवियों पै, कई लुभायो लम्पटी । कष्ट आये मर मिटी, पण सत्यता से नहीं हटी ।।७४७।

पूर्णिमा का चन्द्र मण्डल, रंच भी खण्डित नहिं । त्यों सत्यधारी सर्व गुण, सम्पन्न मिथ्या पंडित नहीं ॥ सत्य में भगवान् है, और सत्य में सब सिद्धि है । सत्य नारायण कथा यों पूर्णिमा पर सिद्धि है ॥७४८।

॥ सट्टेमें ॥

चलता है लीलाम फाटका, बड़ा सराफा हट्टे में । कवेलु पतरे गट्टर, तांग बादल पानी गट्टे में, एका नोका चोका छक्का, पंजे सत्ते अट्टे में, भिखारी बन बैठे बन्धु, सत्यानाशी सट्टे में ॥७४९॥

॥ ये मजा शराब में देखा ॥

बिना चलेही सफर, करना ये मजा ख्वाब में देखा । लगाते बाल ब्याह होजाना, ये मजा खिजाब में देखा ॥

करे कौड़ी पाई ॥ मनाई नाही कोई भी लेजाय, रखेगा इमान वो सुखी सदाई । दया के सागर सन्त मुनिश्वर, कल्पतरु यही है जगमांई ॥७५३॥

मगलं भगवान् वीरो, मगलं गौतम प्रभु ।
मगलं थूलभद्राय ध्या, जैन धर्मस्तु मंगलं ॥

॥ सवैया संग्रह समाप्तम् ॥



# ॥ विविध दोहरा संग्रह ॥

## ॥ पूज्य खूबचन्दजी म. का दोहरा ॥

अरिहत सिद्ध आचार्यजी, उपाध्याय अणगार।
खूब कहे सुमरो सदा, हो जाओ भव पार ॥ १ ॥
खूब गुरु उपदेश से, हो अज्ञान का नाश।
जैसे तम रहता नहीं, सविता के प्रकाश ॥ २ ॥
सत्य शील निर्लोभता, दया क्षमा भरपूर।
खूब कहे उन संत की, सेवा करो जरूर ॥ ३ ॥
गुरु वैद्य माता पिता, और भूप के पास।
खूब कहे पूछे तभी, दीजे साफ प्रकाश ॥ ४ ॥
शूर पुरुष देखे नहीं, शकुना दि तिथिवार।
खूब सदा ही निडरता, ताकू कहा विचार ॥ ५ ॥
सिर मुंडाय साधु हुए, काम दाम तज धाम।
खूब कहे उन सन्त के, कहा दाम से काम ॥ ६ ॥
साधु सेठ और वैद्य के, अवश्य मुलामी होय।
खूब कहे इन तीन की, शोभा करे सहु कोय ॥ ७ ॥
दुनियां में दाता घणा, आशा हित दे दान।
खूब मोक्ष के हेत दे, वे विरला नर जान ॥ ८ ॥
खूब साज दियो वक्त पे, आखिर अपणो जान।
नुगरो ते गुण भूल के, निकल्यो डांस समान।
खूब दान चौड़े करे, अपणी महिमा काज
टुकड़ा भी देवे नहीं, जो द्वार खड़ा ।६

वैद्य और राजा मुनि, मुखिया पंच कहाय।
ये चारो जूना भला, खूब कहे समझाय ॥ २२ ॥
मूर्ख वैद्य लोभी गुरु, न्यायहीन सरकार।
खूब कहे इन तीन से, कभी न होय सुधार ॥ २३ ॥
मूंजी धन कण कीड़यां, सचय कर मर जाय।
खूब कहे दोनों कभी, नहीं खर्चे नहीं खाय ॥ २४ ॥
पापी जन की जगत में, खूब कहे पहिचान।
दया दान भक्ति नही, अंगे अति अभिमान ॥ २५ ॥
खूब कहे पुण्यवान् की, जग में यह पहिचान।
दया, दान, भक्ति वसे, अंगे नहीं अभिमान ॥ २६ ॥
मेघ मुनि नृप देवता, दाता होय दयाल।
खूब प्रसन्न पांचो हुए क्षण में करे निहाल ॥ २७ ॥
पाप थकी पीछे रहे, धर्म मोहे अगवान।
खूब कहे वह आदमी, सुगति का मेहमान ॥ २८ ॥
धर्म थकी पीछे रहे, पाप माहे अगवान।
खूब कहे वह आदमी, दुर्गति का मेहमान ॥ २९ ॥
लज्जा को गिरवे धरी, लोपी कुल की कार।
खूब कहे मोटा थई, डोले सरे बाजार ॥ ३० ॥
हाकिम रिश्वत खात है, साधु सत्य के बाहर।
खूब कहे कानून से, दोनों हीं गुन्हगार ॥ ३१ ॥
सुणी बात माने सही, निर्णय काडे नांय।
खूब कहे या जगत में, लोग भेड़ पर वाय ॥ ३२ ॥

खूब देख पर संपदा, दुष्ट भाव मत लाय।
जो जैसी करणी करे, फल वैसा ही पाय ॥ ४४ ॥
स्वारथ को संसार है, बिन स्वारथ नहीं कोय।
जुं पडित की पत्रिका, वर्ष लग आदर होय ॥ ४५ ॥
तन, बुद्धि मुंह, प्रकृति, भाषा, भाग्य, विचार।
खूब कहे सब मनुष्य में, मिले नहीं इक सार ॥ ४६ ॥
अधो वायु, खांसी, हँसी, छींक, उबासी, डुकार।
खूब कहे सब मनुष्य में, मिलती हैं इक सार ॥ ४७ ॥
खूब मीन, सज्जन, मुनि, ना कुछ किसी को केत।
ताकों बिन अपराध ही, दुर्जन जन दुःख देत ॥ ४८ ॥
खूब योग्य नर जाण के, शरण लेह कोई आय।
आप निभावे जन्म भर, पिछले को कह जाय ॥ ४९ ॥
नारी नारी एक हैं, सकल जगत भरपूर।
भगिनि भार्या विचार कर, चतुर पुरुष रहे दूर ॥ ५० ॥
खूब पत्र अन्न वस्त्र के पग ठोकर दे जेय।
मैं तो बड़ों के मुंह सुणी अशुभ जाण ज्यो एय ॥ ५१ ॥
मिष्ट बोला करजो लेहे, हर्षित खुब अपार।
जब वो आवे मांगवा, लड़वा होय तैयार ॥ ५२ ॥
बिना काम पूछे बिना, रे मानव मत बोल।
खुब मोन धर के रहे, तज कर हंसी किलोल ॥ ५३ ॥
खूब देख कुछ जाति का, कर लेते अनुमान।
अब तो हुए बहुरूपिया, होती नही पहिचान ॥ ५४ ॥

पाच बात मेवाड में, अधिक मान का धींग।
ओखम मोखम जीमणों, वड़ो हुक्म और सिंघ ॥ ६६ ॥

## ॥ पहेलियां ॥

प्रश्नः—एक ऋषि डंडे पर डटा, खुब शीश पर लम्बी जटा। नीलाम्बरी नहीं माला फेरे, वृद्ध होय तब धोला पहरे ॥ १ ॥

प्रश्नः—लम्बा पयोधर पतली काय, उगो कमल नाभि के माय। खून मांस तन ऊपर नाय, खुब नशा चोड़े दरशाय ॥ २ ॥

प्रश्नः—पय पायां पीवे घणो, जरे नहीं उर माय। नर पूठ सोती रहे, खुब बिछात बिछाय ॥ ३ ॥

प्रश्नः—पाव बिना डूंगर चढ़े बिना मुखे खज खाय, खुब पसरे वायु लगे, जल पायां मरजाय ॥ ४ ॥

प्रश्नः—खुब नार पग पांच की, तीन नेत्र से नाले। एक पांव ऊंचा रक्खे चार पांव से चाले ॥ ५ ॥

प्रश्नः—पाप कर्म करते 'रहो', जो सुख चाहो सेण।
कहे मानो सही, ये सत्गुरु के वेण ॥ ६

प्रश्नः—सुता मात सासु वहु, नदन भोजाई
करे जे छः पुड़िया, कितनी

प्रश्नः—पिता पुत्र सालो बहनोई, म

में, जीम लिये सब शामिल होई। खुब कहे लड्डू थे कितने जो जोड़ बताते है पंडित सोई ॥

उत्तरः—पुत्र पिता, साला, ये तीन ही थे और ६ लड्डू थे।

## तुक्कें

रास्ते का आम १ फायदे का काम २ जागीरी का गांम ३ घर बैठे दाम ४ मुफ़्त में नाम ५। खर लड़े लातों से १ श्वान लड़े दान्तों से २ मूर्ख लड़े हाथों से ३ पंडित लड़े बातों से ४ मिलना वीरो का १ जीमणा सिरेका २ व्यापार हीरे का ३ बगार जीरे का ४ लड़ाई चान्दा की १ मरोड बादा की २ हाय मांदा की ३ बास कादा की ४ आवाज अन्धा की ५। एकता नाइयों की १ दुश्मनी भाइयों की २ गीत कला बाइयों की ३। भोजन मे राड १ रास्ते में खाड २ नदी में झाड़ ३। किवाड़ की कील १ जंगल में भील २ आकश में चील ३ राज्य में वकील ४। बैल बिना गाड़ी १ लाड़े बिना लाड़ी २ फूल बिना वाड़ी ३ जंगल बिना झाडी ४ रंग बिना साड़ी ५। सोना सेजों का १ बैठना मैजों का २ मरना हैजों का ३। कमों के लिहाज नहीं १ नांगा को लाज नहीं २ रंग राज नहीं ३ समुद्र के पाज नहीं ४ कुबद कारो

गाडी को भय ढुड्डण को १ काया को भय कुड्डग को २ माया को भय लुड्डण को ३ बुड्डा को भय उड्डण को ४ साधु को भय झुड्डण को ५ । करजे लड़ाई तो बोलजे आड़ो १ करजे खेती तो राखजो गाड़ो २ राखजे भैंस तो बान्धजो बाडो ३ । बाता में टेकी १ धर्म में द्वेषी २ यौवना में शेखी ३ । कुत्ता बिना गांम कहां १ गुण बिना नाम कहां २ पाणी बिना कूप कहां ३ न्याय बिना भूप कहां ४ । पंच राणा १ पंच शाणा २ पंच काणा ३ पंच धूल खाणा ४ पंच ऐंचा ताणा ५ । देवाणं मन्त्राणं, १ सेठाणं गन्थाणं, २ रायाणं हुकमाणं, ३ गोलाणं गप्पाणं, ४ । करे सो भरे १ फूटा सो झरे २ झूंठा सो डरे ३ पाक्या सो खरे ४ जनम्यां सो मरे ५ । नीची नजर मोर सी बोली, कर में रहे समरणी । बाहर संत सरीखा दीखे, भीतर रहे कतरणी । खूब कहे जो नर हो ऐसा, उससे बचते रहो हमेशा । गली बीच की तीन लाख, चार लाख बजार की । चुगल खोर के मुंह पर, पन्द्रह लाख पेजार की ।



भागता ही मारसी, लागसी पुठ घाव ।
जागीरी उत्तर जावसी, तेरे धणी न कहेसी आव ॥ १० ॥
संस्कृत टिका पढ्यो, पढ्यो अठारे पुराण ।
दया धर्म पढ्यो नही, सर्वे जाण अजाण ॥ ११ ॥
मुख मिठा खोटा हीया, गुंथे जीवा पास ।
ज्यां जीवां ने जाणजो, निश्चय नरकां वास ॥ १२ ॥
साध देख दुनियां हंसे, दुनियां देखी साध ।
उलट पलट का ख्याल में, केई परमार्थ लाध ॥ १३ ॥
कथणी तो कथे घणी, करणी न करतो कोय ।
रिता बावे बुमरा, धान कहां से होय ॥ १४ ॥
खांवण पिवण पहरनों, करे घरांरी सार ।
भड़ भुंजारी भाड़ जुं, पच रहयो संसार ॥ १५ ॥
हंस हंस कर्म जो बांधिया, कर २ मनमें जोश ।
भुगतणारी वीरियां हुआ, फिर देवे रामने दोष ॥ १६ ॥
फकीर फकीरी खुब है, जैसे पिंड खजुर ।
चडे तो चाखे प्रेम रस, पडेतो चकनाचुर ॥ १७ ॥
देतो भावे भावना, लेतो करे संतोष ।
वीर कहेरे गौयमा, दोनों जासी मोक्ष ॥ १८ ॥
एक कनक दुजी कांमणी, जगमें दो तलवार ।
उठयो थो हरी भजन कों, विचमें लीना मार ॥ १९ ॥
एक कनक दुजी कांमणी, जगमें मोटी खाड ।
राजा राणां बादशा, पड पड फोडया हाड ॥ २० ॥

एक कनक दुजी कांमणी, जगमें दोय फंदा ।
इण सेति न्यारा रहे, सो साहीब का बंदा ॥ २१ ॥
नारी भली न काष्टकी, कागद नो चितराम ।
जेमल कहे देखो मति, दिठां जागे काम ॥ २२ ॥
बाजा बाजे मदभरे, गढ़पति आयो चलाय ।
के भूंम सम्हालो आपणी, के खोला ताको जाय ॥ २३ ॥
बाजा बाजे मदभरे, गढ़पति आयो मतजाण ।
मों गाज्यां वो भागसी, तो मायड़ि जायो प्रमाण ॥ २४ ॥
सिंह तटपर आयने, कियो बहु अग्रराज ।
हैवर की गीनती नही, गया गजन्द्र भाज ॥ २५ ।
अंधा आगे आरसी, बैरा आगे गीत ।
मुरख आगे रस कथा, ऐतिनों येक ही रीत ॥ २६ ॥
कुंम्भे बांध्यो जल रहे, जल बिन कुंभ न होय ।
ज्ञाने बांध्यो मन रहे, गुरु बिन ज्ञान न होय ॥ २७ ॥
पांणी में पांणी मिले, मिले काच में कीच ।
साधू में साधु मिले, मिले नीच में नीच ॥ २८ ॥
श्रावण भादव मांहीने, ज्यां देखो ज्यां नीर ।
ज्येष्ट हिलोला ज्ये करे, ते सागर गम्भीर । २९ ॥
शूद्धं चैतन उज्वल द्रव्य, कर्म मेल रह्यो छाय ।
तप आतम सुं धोवता, ज्ञान जोत बध जाय ॥ ३० ॥
क्रोड़ पुरव नो तप तप्यो, क्षण में खेरू थाय ।
क्रोध रूपीण अग्न छै, तिणने परि बुझाय ॥ ३१ ॥

बालपणो रामत में खोयो, जोबन में हल हांक्यो ।
बुढ़ापा में माला पकड़ी, राम थारो ही मन राख्यो ॥ ३२ ॥
अंकुश बिन बिगड्या घणां, कुशिष्य कुपात्र नार ।
अंकुश माथे धारिया, जारां खेवा पार ॥ ३३ ॥
आपो तजे हरी भजे, तन मन तजे विकार ।
निर वैरी सब जीव का, दादू वो मत सार ॥ ३४ ॥
खीच तणी पर खद बदे, तड़ २ नस टूटन्त ।
तो पण ऋसि चलीया नहीं, सुरवीर गुणवन्त ॥ ३५ ॥
कपड़ो पेरे साठ गज, जलको छांणे नांय ।
जीव असंख्या पीत है, घूंट घूंट के मांय ॥ ३६ ॥
रे गायन ए गायन सेवड़ा, तुं जानत परविण ।
ए गायक कड़बीन के, तुं ले बेठो करबीण ॥ ३७ ॥
पतिव्रता फाटां लता, धन ज्यारा दीदार ।
कहै कालु कीण कांम को, वैश्या तणों सिणगार ॥ ३८ ॥
वोर कुल्या में उपनों, पग हेटे चिथाणों ।
गर्भ करी ने बापड़ा, ठांम ठांम कुटाणों ॥ ३९ ॥
कजली वनमें वा बसे, रेवानंदि पिवन्त ।
वे दिन हाथी याद करे तो, हाथी कींम जिवन्त ॥ ४० ॥
में कहुगीं तुम सुणोंगे, तुमने आवेगी रीस ।
तुम मरोगे फेर करूंगी, अबके पुरा बीस ॥ ४१ ॥
दधि सुत के नीचे वसे, मोती सुत के बीच ।
सो मांगत है राधिका, श्याम करो बत्तीस ॥ ४२ ॥

पंडित को पुरब भली, चातुर को पंजाब।
मुरख को मुरधर भली, लापर को ढूंढाड़ ॥ ४३ ॥
कांमी क्रोधी लालची, मांनी ने मद अंध।
चौर जुवारी चुगल खौर, आठों ही दीखन अंध ॥ ४४ ॥
दांन देवतां धन्न गयो, तपस्या करतां तन्न।
शील पाल्तां जोबन गयो, तीनों गयां मगन ॥ ४५ ॥
साधांरी वांणी सुणी, आयो जोर वैराग।
इतनां दीन होता पशू, अब खुलीया मारा भाग ॥ ४६ ॥
थानक वाहीर निकल्यो, लोग बोल्या छे टटकी।
वैठो मुडो वांद ने, भली गंमाई घर की ॥ ४७ ॥
कोईक करड़ो बोलियो, कोईक दीनी गाल।
मेंण तणों गोलो हुतो, पीगलियो तत्काल ॥ ४८ ॥
स्वार्थ के सबही सगे, विन स्वार्थ नहीं कोय।
सेवे पंखी सरस तरु, निरस न वैटे कोय ॥ ४९ ॥
दुष्ट न छोडे दुष्टता, कैसी ही सिखज देत।
धोयां थी सो वार ही, काजल होय न श्वेत ॥ ५० ॥
चंचल जोबन जात है, वादल छांया जेम।
तप संयम आदरो, करो धर्म से प्रेम ॥ ५१ ॥
छांड़े निच न सहज गुण, सीख दीये सौ कोय।
सो पुट देवो सुगंध की, ल्हसण सुगंध न होय ॥ ५२ ॥
म्हारे शील आंबो फल्यो, सेठरो शील अथाग।
राजारे शीले सत्य गयो, जोगी फुटा थारा भाग ॥ ५३ ॥

तीर्थ व्रत कीदा घणां, मन में राख्यो कुड ।
अम्मर होवणरी चाय छे तो, दे कंचन उपर धुल ॥ ५४ ॥
एक कमाई ने लागीयो, घणा जणां रो सीर ।
दोरी वीरीयां जिवड़ा, थारी कुण भांजेला भीर ॥ ५५ ॥
धर्म करण की नांही आस, पाप करण वांधी सास ।
खाय खाय वधायो मांस, डूबा उपर तीन बांस ॥ ५६ ॥
दया जिनों के दील नहीं, वहुत कहावे साध ।
जो उनका मुख देखिये, तो लगे बहुत अपराध ॥ ५७ ॥
सुख दुख संच्चा आपणां, हर काहूं को होय ।
ज्ञानी भुगते ज्ञान से, मुरख भुगते रोय ॥ ५८ ॥
चतुराई धर छप्पर पर, सुनरे मन मगरुर ।
भाव भगत जिन ना भज्यां, तो जांण पणां में धुर ॥ ५९ ॥
रविकों कमल अनेक है, कमल कों रवि एक ।
हम्मसे तुमकों बहुत है, तुमस हमकों एक ॥ ६० ॥
सुखरी वीरीयां सगा घणा, दुखरी वीरीयां दुर ।
ते सगा ने वोलाई ये, बहत्ती नदीयां पूर ॥ ६१ ॥
जो धन होत अनीत सुं, जातां न लागे वार ।
जोरी से होरी करी, हुई छीनक में छार ॥ ६२ ॥
जो सज्जन सौ जोज ने, तोही हीया मुझार ।
जो दुर्जन घर आंगणे, तोही समुद्रां पार ॥ ६३ ॥
काजल तजै न श्यामता, मुक्ता तजैन श्वेत ।
दुर्जन तजै न कुटलता, सज्जन तजै न हैत ॥ ६४ ॥

घर खोद्यां घर उबरे, घर राख्यां घर जाय ।
ऐक अचम्मो है सखी, मड़ो काल ने खाय ॥ ६५ ॥
दधि सुत आली अधर पर, सोभा सो लटकंत ।
शाह सिकंदर पुतली, पंथी मनें करंत ॥ ६६ ॥
टग घुंघट की शोभ है, मत देखो चितलाय ।
औगण की भरी कांमणी, वदन छीपायां जाय ॥ ६७ ॥
सज्जन चित ना ले रहै, दुर्जन चित है वौर ।
वाहीर तो कोमल घणों, पण भितर कठण कठोर ॥ ६८ ॥
सुण हो मोति सींप के, पुर्व तपस्या कीन ।
कंचन के संग वेसने, अदर को रस लीन ॥ ६९ ।
समुद्र तज्यो छै जो सही, अतही भयो अराध ।
लटकत ही भटकत फिरूं, इण अधरन के काज ॥ ७० ॥
होली कल्हरो मुल है, लाज हींण नर थाय ।
वालक तो कटे ही रह्या, अक्ल वुढ़ारी जाय ॥ ७१ ॥
कपटी मित्र न कीजिये, पेट पैस वुद्ध लेत ।
पहेला थाग दिखाय ने, पीछे गोता देत ॥ ७२ ॥
प्रीत जणांसु कीजिये, ज्यांसु मन मिल जाय ।
भूंडा नर नी प्रीतड़ी, माथे कलंक चढाय ॥ ७३ ॥
मुंडे तो मिलती कहे, पिछे चुगली खाय ।
उण सज्जन के कारणे, भूर भूर मरे वलाय ॥ ७४ ॥
चण रूसे तुट्टे क्षणे, क्षण में खेले वात ।
वांसु मीत न कीजिये, करे सभी माण की घात ॥ ७५ ॥

हीये कतरणी जीभरस, मन उपरलो नेह।
तुलसी ऐसे संत जिन, सुपने ही मत देह ॥ ७६ ।
सज्जन ऐसा कीजिये, ज्यां में लच्छण वत्तीस।
कांम पड्यां छोडे नहीं, प्राण करे बच्चीस ॥ ७७ ॥
मित्र ऐसा कीजिये, जैसा रेसम रंग।
शीर सूली धड़ आंगणे, तोही न छोड़े संग ॥ ७८ ॥
बुरी दुर्जन की दोस्ती, भली सज्जन त्रास।
जब सूर्ये गरमी करे, तब बरसण की आस ॥ ७९ ॥
मित्र ऐसा कीजिये, ढाल सरीखा होय।
सुख में तो पिछे रहे, दुःख में आगे होय ॥ ८० ॥
मित्र ऐसा कीजिये, जैसे लोटा डोर।
गलो फसावे आपणों, पावे नीर झकोर ॥ ८१ ॥
मित्र ऐसा न कीजिये, जैसा जारी बोर।
उपर लाली प्रेमकी, भीतर बड़ा कठोर ॥ ८२ ॥
मित्र ऐसा न कीजिये, जैसा आफु फूल।
उपर लाल गुलाल है, भीतर विषका मुल ॥ ८३ ॥
श्वान पूंछ कृपण धन, कोन काज पृथ्वीराज।
तन ढके न मक्खी उड़े, रहे न कुलकी लाज ॥ ८४ ॥
पाग भाग वांणी पृगत, अक्षर बुद्ध विवेक।
ऐता सरीखा ना मिले, जोवो देश अनेक ॥ ८५ ॥
तुल्सी नार गरीब की, अपनी कहे न कोय।
हरहुं की अपनी कहे, तो क्यों न फजिती होय ॥ ८६ ॥

पय पांणी दोनों मिल्या, विच में कपटी लुण ।
तितर बितर करँ दीया, अबे मिलावे कोण ॥८७॥
वैद मरे रोगी मरे, मरे जलावण हार ।
इन्द्र नरेन्द्र सबी मरे, कोई न राखण हार ॥८८॥
राजा राणा छत्रपति, हथियन के असवार ।
मरणा सबको एक दीन, अपनी अपनी वार ॥८९॥
दल बल देखी देवता, मात पिता परिवार ।
मरती वीरीयां जीवने, कोई न राखण हार ॥९०॥
धन बिना निरधन दुखी, तृष्णा वश धनवान् ।
कोही न सुखी संसार में, सब जग देख्यो छाण ॥९१॥
धन वारा के धनगयो, पास रही नही कोडी ।
बात गमाई बावले, आंख मफत मे फोड़ी ॥९२॥
दांन मान सन्मान में, होत सदा अगवान ।
अब पिछे क्यों जात है, तुं देख शत्रू का बांण ॥९३॥
करण राय ने पूछ्या, हुं तियां गयो चलाय ।
कहो तो वैरी मारलुं, कहो तो देउं बचाय ॥९४॥
पाड़ दियो दिपे नही, लग्यो न दिपे बांण ।
में थने पुछ हुं शखी, क्यों कर तज्या प्राण ॥९५॥
जल थोड़ो स्नेह घणों, लग्यो प्रेम को बांण ।
तुंपी तुंपी कर मुवा, यूंकर तज्या प्राण ॥९६॥
पगे पगे निधाना नी, जोजने रस कूंपका ।
भाग हिण न पावंति, धने भरी वशू धरा ॥९७॥

कुछ कर्यो न कर सक्यो, रह्यो न करवा जोग ।
तुलसी इण संसार में, आय हंसाय लोग ॥९८॥
कबीर कमाई आपणी, कदीयन निरफल जाय ।
सो कौपा पिछै धरे, मिलै अगाउं आय ॥९९॥
गंगा किनारे घर किया, पीया निर्मल निर ।
दया बिन मुक्ति नही, कहगया दास कबीर ॥१००॥
एक गंठी १ लकड़ी भली, दुःख दो गंठी २ थाय ।
तिन गंठी ३ सुख उपजे, चौ गंठी ४ मरण थाय ॥१०१॥
पंच गठी ५ पंथ भय हरे, छे ६ गंठी भय होय ।
सत गंठी ७ संपत मिले, अठ गंठी ८ रिद्ध होय ॥१०२॥
नव गंठी ९ सिद्धी हुवे, दश गंठी १० नृप होय ।
च्यार उंगल बदती ग्रहे, तो पृथ्वीपति जोय ॥१०३॥
सांच बात तो रही नहीं, झूठ दी दरसाय ।
पांच टका की पागड़ी, सात टका में जाय ॥१०४॥
साधु आया देखने, आदर दीयो न कोय ।
कछु न बिगड़े साध को, हांण उसी के होय ॥१०५॥
इतना क्यों घुरांता बाबा, मैं तेरे से नहीं डरता ।
वो दीन तो भुल गया, यूं कर २ यूं करता ॥१०६॥
हाथी तो हलकन्ता छोड्या, छोड्या नलपत राय ।
ताणां गढ़ का रावजी, कहा बिराजे आय ॥१०६॥
यश प्रताव प्रभु प्रबल, रहता सदा जग मांही ।
ऐसो कार्य कीजिये, अप यश फैले नाहीं ॥१०७॥

बहुत भरयों कीण कांम को, बोले नहीं विचार ।
हणे पराइ आत्मा, जीब वहै तलवार ॥१०८॥
गहणां गांठा नित नवा, नित २ नवला वेस ।
चंद सूर्थ लेखे कीसे, ज्यांने रत्ना कीया प्रवेश ॥१०९॥
हाव भाव करती थकी, देव्यां आवे हजूर ।
ईण ठामें आई उपना, थें सुं पुण्य कीदा पुर ॥११०॥
तरूण पणे तीरीया तजी,सेव्या नही विशन सात ।
इण ठामें आइ उपना, में हुआ तुम्हारा नाथ ॥१११॥
दांन शील तप भावनां, आदरीया तंत सार ।
इण कारण इहां उपना, जद वृत्या जय जय कार ॥११२॥
च्यार हुं तो भव पाछलो, एक विमाणे वास ।
हिल मिल ने वातां करे, माई सद गुरु ने सावाश ॥११३॥
दीपक झोलो पवन को, नर ने झोलो नार ।
साधु झोलो जीवान को, तीनों डूवा काली धार ॥११४॥
विद्या धन वांट्यां वधे, छांट्यां वधे निवाण ।
सुख तो अण छेड्यां भला, छेड्या भला सुजान ॥११५॥
संपत थोड़ि रण घणों, मोटो पीयुको नाम ।
ईण कारण हुं दुखी, मार्ग माथे गांम ॥११६॥
खूबचंद सांची कहे, यो संसार असार ।
ज्यों सुख चावे जीवने, तो कीजे पर उपकार ॥११७॥
संगत शोभा पाईये, सुणों अक्वर बैन ।
वोही काजल टीकरी, वोही काजल नैन ॥११८॥

संगत शोभा पाइये, सुनो हो चतुर सुजान ।
गंधी और लुहार की, बैठो देख दूकान ॥११९॥
वहती २ आइ खोती, पाहड़ पर्वत से न्हाती धोती।
छै खतरी ने ऐक संतोश, खोती खांयां को नही है दोष॥१२०॥
सोनों कहै सुनार ने, मारी उत्तम जात ।
काला मुख की चीरमली, तुले हमारी साथ ॥१२१॥
नाम हमारा लाडली, लाल हमारा रंग ।
काला मुख जद से हुआ, मैं तुली नीच के संग ॥१२२॥
गेली चरमी बावली, गेली थारी वात ।
जो थारा में गुण होवे तो, जलो हमारे साथ ॥१२३॥
वन जाई वन उपनी, वनमें कीयो शृंगार ।
तुंतो जले खारको मारयो, मारी जले बलाय ॥१२४॥
गुरु कारीगर सारीखा, घड़ २ काड़े खोट ।
भीतर से रक्षा करे, उपर मारे चोट ॥१२५॥
साध सतायां होत है, तनधन कुटम्ब विनाश ।
तुलसी पर भव जावता, नरकां होय निवाश ॥१२६॥
मीठा वोले नम चले, पर ओगुण ढक लीन ।
पांचो चंगे नानका, हरी भज हाथा दीन ॥१२७॥
रेमन भली न होसके, तो बुरी करन मत जाय ।
अमृत फल चाखे नहीं, तो विष काहे कूं खाय ॥१२८॥
पर कारज कर दुःख सहै, लेत न हरि रस घूंट ।
भार घसीटत औरको, आप उंट के उंट ॥१२९॥

तुलसी वो नर धन्य है, पर उपगारी अंग ।
वांटन वारे को लगे, ज्यों मेंदी को रंग ॥१३०॥
तुलसी कहत पुकार के, सुनों सकल दे कांन ।
हेम दान गज दान तें, वड़ों दान अभ्ये दान ॥१३१॥
चतुराई चूले पड़ी, दानी यम के द्वार ।
तुल्सी प्रभु भजन विन, चारुं वर्ण चमार ॥१३२॥
तन सुखाय पींजर करे, धरै रैन जिन ध्यान ।
तुलसी मिटै न वासना, विना विचारे ज्ञान ॥१३३॥
ज्ञान गरीवी प्रभु भजन, नरमांई निंदोष ।
तुलसी कवहुं न छांडिये, क्षमा शील संतोष ॥१३४॥
तुलसी या संसार में, पंच रतन है सार ।
साधु मिलन प्रभु भजन, दया दीन उपकार ॥१३५॥
गुण स्वरुप वल द्रव्य को, प्रीति करे सव कोय ।
तुल्सी प्रीति सराहिये, जो इतने वाहर होय ॥१३६॥
माया मे माया मिले, कर २ लम्वा हाथ ।
तुल्सी हाय गरीव की, कोई न पुछे वात ॥१३७॥
तुल्सी हाय गरीव की, कवहु न निष्फल जाय ।
मुए भेड़ की खाल में, लोहा भसम हो जाय ॥१३८॥
कांम क्रोध मद लोभ की, जव लग घट में खांन ।
तव लग पंडित मूरखों, तुल्सी एक समान ॥१३९॥
दाता तुमको विनता, दोनों मेला राख ।
लाज रखे तो जीव रख, लाज विन जीवन राख ॥१४०॥

मरेजो मांगण हार, मुख देख्यां मांगे वही ।
मरजो वे दातार, जो मांगेही देवे नही ॥१४१॥
मांगन मरण समान है, मत कोई मांगो भीख ।
मांगन ते मरना भला, यह वुध जन की सीख ॥१४२॥
मरजाउं मांगु नहीं, निज स्वारथ के काज ।
परमारथ के कारणे, मोय न आवत लाज ॥१४३॥
वडे वडे ऋषि देवता, नारी के वश होय ।
वन वन में भटकत फिरे, अन्त प्राण दे खोय ॥१४४॥
खैन खून खांसी खुशी, वैर प्रीति मद पान ।
रे मन दावे ना दवे, सो जानत सकल जहान ॥१४५॥
ऐसी बानी वोलीये, मन का आपा खोय ।
अपना तन शीतल करे, औरन को सुख होय ॥१४६॥
मुरख का मुख विम्ब है, निकसत वचन भुभंग ।
तांको औषधि मौन है, विष नहीं व्यापत अंग ॥१४७॥
कीजे सत उपकार को, खल मानै नहीं कोय ।
कंचन घट पय सींचिये, नीम न मीठो होय ॥१४८॥
मन मतंग मानै नहीं, जब लग खता न खाय ।
जैसे विधवा स्त्री, गर्भ रहे पछिताय ॥१४९॥
झूंठे सुख को सुख कहै, मानत है मन मोद ।
खलक चवैना कालका, कछु मुख में कछु गोद ॥१५०॥
जगमें वैरी कोई नहीं, जो मन सीतल होय ।
ये आपा तुं डाल दे, दया करे सब कोय ॥१५१॥

कांम धेनु करनी करे, गुरू से रक्खे धेक।
फलै न फुलै माधवा, करनी करो अनेक ॥१५२॥
क्रोड़ पुरब कोई तप तपै, ऐक सहे कोइ गार।
इनमें नफो है घणो, मेटो मन की झार ॥१५३॥
चाकर चकवो चतुर नर, नित प्रति रहत उदास।
खर घुघु मूरख नर, सदा खुसी पृथ्वीदास ॥१५४॥
तन रोगो की खांन है, धन भोगों की खान।
ज्ञान सुखों की खांन है, दुःख खान अज्ञान ॥१५५॥
कागा कोयल ऐक रंग, बैठे दोऊं ऐक डार।
बोल्ली से पहचानिये, ये कोयल ये काग ॥१५६॥
काच कटोरो नैन जल, मोती ने एक मन्न।
इतने टूटे ना संदे, लाखो करो जतन ॥१५७॥
प्रीति ना टूटे अन्न मिल्लै, उत्तम कुल की लाग।
सो जुग पानी मे रहै, चकमक तजे न आग ॥१५८॥
सो सज्जन लाख मित्र, मजलिस मित्र अनेक।
नेह निबाहन सिर दिवावन, सो लाखन में एक ॥१५९॥
मर्यादा सागर तजे, परल्य होय काल।
तो साधु छोड़े नहीं, सदा जो अपनी चाल ॥१६०॥
सार अगनि गज केसरि, पांव पदम सिर मोर।
कहो सज्जन कैसे निभे, प्रीति कपट एक ठोर ॥१६१॥
मिल्त नेह दुणों बढ़े, बिछुड़न दुःख अपार।
मिलन छूटन या जगत में, अटल नियम करतार ॥१६२॥

अरि छुटो गिनिये नहीं, ज्यातें होत बिगार।
तृण समूह कों छिनक में, जारत देत अंगार ॥१६३॥
भलो आदमी भली विचारे, बुरी विचारे बांदो।
ऐक खेत में दोय निपजे, खरबूजो ने कांदो ॥१६४॥
खेती पांती वीनती, और परमेश्वर का जाप।
पर हांथा नहीं कीजिये, निडर कीजिये आप ॥१६५॥
नीच बड़ेन के संग ते, पदवी लहत्त अतोल।
पड़े सींप में जलद जल, मुक्ता होत अमोल ॥१६६॥
जो तोकूं काँटो बुवै, तांहि वोय तूं फूल।
तोंको फूल के फूल है, वांको है तिरसूल ॥१६७॥
मन सें चिंते काम को, कबहु न करो प्रकाश।
भेद खुले से जानिये, होय काज को नास ॥१६८॥
धन की तो गति तीन है, दान भोग अरू नास।
दान भोग जो नहीं करे, तो निश्चय होय विनास ॥१६९॥
पानी धोये बावरे, मन का मैल न जाय।
मन निरमल तब होयगा, जब हरि के गुण गाय ॥१७०॥
तन के धोये मैल टरे, मन धोये अघ नास।
तन मन के मल जब टरै, तब सुख होत प्रकाश ॥१७१॥
भिति ऐसी कीजिये, जामे लक्षण बत्तीस।
भीड़ पड़े भागे नहीं, सीश करै बकसीस ॥१७२॥
नयन श्रवण मुख नासिका, सबहु के एक ठौर।
कहवो सुनवो समझवो, चतुरन को कछु और ॥१७३॥

दान्त जिव के झगडो हुवो, दोनों होट गवाय ।
हस्म वेपारि परदेश के, शुं सुखे बेठी खाय ॥१७४॥
हूंतो बीरा एकली, नारि लाख धराय ।
जरासी बोलुं आकरी, थांकि वरीसी झड़ जाय ॥१७५॥
जलकि सोभा कमल है, दलकि सोभा फील ।
धनकि सोभा धर्म है, कुलकी सोभा शील ॥१७६॥
मुक्ति मारग चार है, दान शील तप भाव ।
हृदय सें दिल में रटे. तो लगे किनारे नाव ॥१७७॥
मै जाएयां अड्सेर हे, निकल्यों पुरो सेर ।
हम नुत्ता परि वायणां, इनमें हेर न फेर ॥ १७८ ॥
( मगबोला ) और विनोला बापडा, मनके बेडज धीर ।
आप उघाडा होरया, परका ढांकत शरिर ॥ १७९ ॥
( जवाव ) देखो मख की कुष्टता,तोयन आवत लाज ।
चांम उतारे आपणी, पर वन्दगी के काज ॥ १८० ॥
भव सागर संसार में, दीपा श्री जिनराज ।
उद्यम करि पहुंचे तीरे, बैठी धर्म जहाज ॥ १८१ ॥
निज आतम कु दमन कर, पर आतमकं चीन ।
परमातम को भजन कर, सोई मत परवीन ॥ १८२ ॥
नमस्कू करे प्यार से, अनागमन्कू हरषंत ।
वे लूखा वे चीकणा इण विध कर्म बंधन ॥ १८३ ॥
जनगम विरय न्यायनो, संदर तोकु योग ।
छ्रिया नवर विनके, निटु करी इस न मेग ॥ १८४ ॥

गुरु कारिगर सारीखा, टांची वचन विचार।
पत्थर की प्रतिमा करे, पूजा लेत अपार ॥ १८५ ॥
डाभ अणी जलबिंदुवो, सुख विषय न को चाव।
भव सागर दुःख जल भर्यो, ये संसार स्वभाव ॥ १८६ ॥
काम भोग प्यारा लगे, फल किम्पाक समान।
मिठी खाज खूजारतां, पिछे दुःख की खान ॥ १८७ ॥
अंगुष्टे अंमृत वसे, लब्धि तणां भंडार।
ते गुरु गौतम शिमरिये, वंछित फल दातार ॥ १८८ ॥
फेर नमु गुरु देवने, ज्ञान तणां दातार।
भव सागर सें तारने, मेले मोक्ष मुजार ॥ १८९ ॥

॥ दोहरा संग्रह समाप्त ॥



## ॥ तीर्थंकरों के जन्मोत्सव ॥

जिन जनम की महिमा, करवाने आया देवी देवता, ॥ जिन २ ॥टेर ॥ सक्र इन्दर ईसाण इन्द्रजी, तिजा सनत कुमार, महींद्र ब्रह्म लन्तक महा शूकर, वली इन्द्र संसार, पाण ईन्द्र और अचु ईन्द्र, आए लेकर सब परवारजी ॥ जिन ॥१॥ सहंस चोरासी अस्सी व्होतर, सीतर साठ वखांण, पचास चालीस तीस वीस दस, सामानिक शूर जाण, चार गुणां सामानिक शूर सें, आतम रक्ष परमाण जी, ॥ जिन ॥२॥ बारा सहंस चवदा वली सोला, तीन

परखदा मांय, दो दो सहंस कम करके, ऊपर दो दो सहंस वड़ाय, छ ईन्द्र तक इण बिद, लिज्यो चतुर हीमाग लगाए जी, ॥ जिन ॥३॥ सहंस पानसे ढाईमे अजि फ सवासो थाय, दुगणा २ तीन दफे तुम, लिज्यो जोड़ लगाय, ईतने शूर ऐक २ ईन्द्र के, कह्यो श्री जिनराज जी ॥ जिन ॥४॥ लाख जोजन का लम्बा चोड़ा आयाने वेमाण, ऐक सहंस जोजन की सब के, महिंद्र धजा परमाण, सु घोषा महा घोषा घंटा, पांच २ के जाण जी, ॥ जिन ॥५॥ चंमर ईन्द्र बल ईन्द्र परमुख भवन पती के बीस सनीवेद सामाण आद दे बिन्तर के बत्तीस, चन्द्र सूरज ईन्द्र मिल होगए, च्यार बीस चालीस जी, ॥ जिन ॥६॥ अध लख जोजन लम्बा चोड़ा, अशूरा का वेमाण, धूरु ईन्द्रादिक अष्टा दस के सहंस पचीस प्रमाण, बिन्त ईन्द्र और रवि शशि के, स्हंस जोजन का जाण जि, ॥ जीन ॥७॥ विमाणीक से आधी ऊंची जाणों असुर कुमार, नवनी काय के ढाईसे की महिंद्र धजा विस्तार, सो ऊपर पचीस जोजन की विंत्र जोतषी धार जि, ॥ जीन ॥८॥ ईण विद हुवो समागम शूरको जिन महीमा के काज, मेरे गुरु गुण आगर मानू नन्दलाल महाराज, रावल पिंडि जोड़ बनाई सरीया वंछित काज जी, ॥ जिन ॥९॥



परखदा मांय, दो दो सहंस कम करके, ऊपर दो दो
सहंस बड़ाय, छे ईन्द्र तक इण बिद, लिज्यो चतुर हीसाब
लगाए जी, ।। जिन ।।३।। सहंस पानसे ढाईसे आजि फ
सवासो थाय, दुगणा २ तीन दफे तुम, लिज्यो जो
लगाय, ईतने शूर ऐक २ ईन्द्र के, कह्यो श्री जिनरा
जी ।। जिन ।।४।। लाख जोजन का लम्बा चोड़ा आया
वेमाण, ऐक सहंस जोजन की सब के, महिंद्र धजा परमाण,
सू घोषा महा घोषा घंटा, पांच २ के जाण जी, ।। जिन
।।५।। चंमर ईन्द्र बल ईन्द्र परमुख भवन पती के बीस,
सनींवद सामाण आद दे ब्रिन्तर के बत्तीस, चन्द्र सूरज
ईन्द्र मिल होगए, च्यार बीस चालीस जी, ।। जिन ।।६।।
अध लख जोजन लम्बा चोड़ा, अशूरा का वेमाण, धृख
ईन्द्रादिक अष्टा दस के सहंस पचीस प्रमाण, बिन्त्त ईन्द्र
और रवि शशि के, स्हंस जोजन का जाण जि, ।। जीन ।।७।।
विमाणीक से आधी ऊंची जाणों असुर कुमार, नवनी
काय के ढाईसे की महिंद्र धजा विस्तार, सो ऊपर पचीस
जोजन की बिंत्र जोतषी धार जि, ।। जीन ।।८।। ईण विद
हुवो समागम शूरको जिन महीमा के काज, मेरे गुरु
गुण आगर मानू नन्दलाल महाराज, रावल पिंडि जोड़
वनाई सरीया वांछित काज जी, ।। जिन ।।९।।



